अत: वह हाथी संन्यास पूर्वक बैठा है। तुम पहले यहीं ग्वाले थे, जिनपूजा से राजा हुए हो, इस प्रकार सम्बोधित कर नागकुमार नाम-वापिका में चला गया। तीसरे दिन आकर राजा ने उस हाथी को धर्म श्रवण कराया। सम्यक्त्व परिणाम से शरीर छोड़कर हाथी सहस्रार स्वर्ग में चला गया। करकण्डुने अपने, माता के तथा बाल-देव के नाम से तीन लयण (जिन विश्रामालय) बनवाकर तथा प्रति-ष्ठा कराकर वहीं पर अपने पुत्र वसुपाल के लिए अपना पद देकर अपने पिता तथा चेरम आदि क्षत्रियों के साथ दीक्षा धारणकर ली। पद्मावती ने भी दीक्षा ले ली। करकण्डु विशिष्ट तपकर आयु के अन्त में संन्यासपूर्वक मरण कर सहस्रार स्वर्ग में गया। दन्तिवाहनादि अपने पुण्य के अनुरूप स्वर्ग लोक गए। जिस प्रकार जिनपूजा से गोप अच्छी गतियों को प्राप्त हुआ, उसी प्रकार ऐसा करने पर अन्य सद्गतिको क्यों नहीं प्राप्त होगा ?

सुकोमल और समस्त सुखों का बोध करने वाले पदों सहित प्रभा-चन्द्रकृत यह प्रबन्ध सुशोभित हो रहा है, जिस प्रकार जिनेश्वरों के कल्याण काल में देवों के इन्द्र का हाथी (ऐरावत) सुकोमल और समस्त सुखों का बोध कराने वाले जिन चरणों से सुशोभित होता है।

इस प्रकार भट्टारक श्रीप्रभाचन्द्रकृत कथाकोश समाप्त हुआ।



# नामानुक्रमणिका

( केवल एक सन्दर्भ दिया गया है, सन्दर्भ कथाओं की संख्याओं के हैं )

[ट]



[त]



[द]

